## ४३ पुराण बचन–भागवत में
## ( आये हुए )

हिन्सा में कौतुक मानने वाले, धूर्त्त लोग, अपनी सुख कामना से पशुओं द्वारा यज्ञ करके, देवता जिन यज्ञों के उद्देश्य थे, उन से यमराज और भूतेश्वरों की पूजा करते हैं ॥

## ४४ श्रीमद्भागवत

दूसरों के शरीर, अपना आत्मा और विष्णु तथा ईश्वर के बुरे बनते हुए मनुष्य इस मृतक ( पितरादि ) के लिए स्नेह धारण कर हिंसा द्वारा पतित होते हैं ॥

## ४५ भागवत ३ स्कन्ध ७ अध्याय

सब वेद, यज्ञ, तप और दानों को लाओ। तब भी हे अकलङ्क ! वे सब मिलकर अहिंसा की एक कला के भी बराबर नहीं होते ॥

## ४६ भागवत ११ स्कन्ध ५ अध्याय

जो इस प्रकार न समझते हुये, हठी सदा अभिमान करने वाले मनुष्य पशुओं का वध करते हैं, दूसरे जन्म में वे पशु उन्हें खाते हैं॥

## ४७ गीता अध्याय १६

अभयदान, हृदय की पवित्रता, ज्ञान और ध्यान में दृढ़ स्थिति दान, दम, और यज्ञ, स्वाध्याय, तप तथा सरलता ॥ १५ ॥

अहिंसा, सत्य-भाषण, क्रोधत्याग, शान्ति, चुगली न करना, प्राणियों पर दया, लालची न होना, कोमलता, लज्जा और चञ्चलता का न होना ॥ २ ॥

कान्ति, क्षमा, धैर्य, शुद्धि, किसी से ईर्षा न रखना, अपने को अधिक न समझना, ये सब बातें दैवी सम्पत्ति को प्राप्त कर लेन वाले पुरुष में हो जाती हैं ॥ ३ ॥

### ४८ गीता अध्याय ६

हे अर्जुन ! जो पुरुष अपने ही तुल्य सबको समझताहै और सुख तथा दुःख को समान मानता है उसे मैं परमयोगी समझता हूं ॥

### ४६ गीता अध्याय १६ श्लोक १६

संसार में उन नीच जनों को बार बार मैं राक्षसी जन्म में ही पटकता रहता हूँ। वे जन्म २ में तत्व न समझने वाले, मुझे प्राप्त न करके अधम गतियों को ही प्राप्त होते रहते हैं ॥

### ५० गीता अध्याय १७, श्लोक १६

देवता ब्राह्मण, बड़े जन, तथा पण्डितों का सत्कार, पवित्रता और सरल प्रकृति, ब्रह्मचर्य तथा अहिंसा ये सब शरीर के तप कहलाते हैं ॥

### ५१ भगवद्गीता अ० १२ श्लोक १३

सब प्राणियों से द्वेष न करने वाला, मित्रता रखने वाला तथा जिसका स्वभाव कृपालु हो, जो 'मैं' 'मैं' न करता हो और अहंकार से शून्य हो। समान दुःख सुख समझने वाला तथा क्षमा करने वाला हो ( वही योगी है ) ॥

### ५२ महाभारत

कृत अर्थात् सत्य युग में तप की प्रशंसा की जाती है, त्रेता युग में ज्ञान को ही मोक्ष का साधन बताया गया है। द्वापर में यज्ञ और कलियुग में एक दान ही उचित श्रेयस्कर बताया है ॥१॥

सब दानों से बढ़कर एक यही उत्तम दान है, कि मन, वाणी तथा कर्म से सबको अभय दान देना ॥ २ ॥

जो चर अचर सबको अभय दान करता है वह सब प्रकार के भयों से छूट कर परब्रह्म को प्राप्त करता है ॥ ३ ॥

अहिंसा से बढ़कर कोई पुण्य नहीं, अहिंसा से बढ़ कर कोई सुख नहीं। अहिंसा से प्रशसनीय कोई ज्ञान तथा उस से बढ़कर कोई अभय दान नहीं ॥ ४ ॥

## ५३ महाभारत

मर्यादा को उल्लङ्घन करने वाले, जड़मति, नास्तिक, जिन के आत्माओं में संशय पड़ गये हैं, ऐसे पुरुषों ने ही हिंसा का वर्णन किया है ॥ १ ॥

## ५४ महाभारत

संसार में जो सब प्राणियों को अभय दान देता है, वह भी सब जीवों से अभय दक्षिणा प्राप्त करता है ॥ १ ॥

प्राणियों की हिंसा का परित्यागन करने से बढ़ कर कोई धर्म नहीं। जिस अहिंसा से कोई भी देहधारी किसी से कुछ भी व्याकुल नहीं होता ॥ २ ॥

वही अहिंसक, हे महर्षे ! सब से अभय-प्राप्ति करता है। किन्तु जिस से लोग भय करते हैं वह न इस लोक में न परलोक में—कहीं भी धर्म नहीं प्राप्त करता ॥ ३ ॥

हे महर्षि जाजल सूक्ष्मधर्म-फल बिना किसी कारण नहीं हो सकता ॥ ४ ॥

## ५५ महाभारत शान्ति पर्व मोक्षधर्म

जीवों की रक्षा सब से बढ़ कर है। जीव अपने जीवन की इच्छा करने वाले हैं। अतएव सब दानों से अधिक महत्त्व अभय दान का है ॥

## ५६ महाभारत शान्ति पर्व

सात द्वीपों सहित पृथिवी और सुवर्ण के सुमेरु पर्वत को देने

पर भी जिस के हृदय में जीवों के प्रति दया का सञ्चार नहीं उसे कुछ फल सिद्धि नहीं होती ॥ १ ॥

वह हिंसा करने वाला पुरुष जन्म २ में, थोड़ा अवस्था वाला घवराने वाला, रोगाक्रान्त, वहिरा, अन्धा, नाटा, खजियल और नपुंसक होता है ॥ २ ॥

५७ महाभारत शान्ति पर्व

# मोक्ष अधिकार

## अध्याय २७३ ।

तव उस मृग की हिंसा करने वाले का, उस प्रभाव से, महातप निरर्थक होगया । अतएव हिंसा यज्ञ में नहीं होनी चाहिये ॥ मैं तुम से सत्य कहूंगा । सत्य वोलने वालों का सत्य धर्म कुछ भी धर्म नहीं। अहिंसा ही वढ़िया धर्म है । वही हित है ॥

५८ महाभारत–शान्तिपर्व

सत्य से धर्म प्राप्त किया जाता है । दान से दया की वृद्धि होती है । क्षमा से धर्म की स्थापना होती है, और क्रोध तथा लोभ से धर्म का विनाश होता है ॥ १ ॥

अहिंसा, सत्य-भाषण, चोरी का त्याग, मैथुन का न करना, इन पाचों धर्मों में सभी धर्म प्रतिष्ठित हैं । इन्हीं के अन्तर्गत सव धर्म हैं ॥ २ ॥

हिंसा न करना धर्म है । प्राणियों के वध को अधर्म समझो संसार में अतएव जिन्हें धर्म करने की आकांक्षा हो उन्हें प्राणधारियों के ऊपर दया करनी चाहिये ॥ ३ ॥

लोभ तथा कपट से भरे हुए, प्राणियों को मारने वाले इन मनुष्यों के लिये प्राण वध धर्म है। ये उल्टे मार्ग पर चलते हैं ॥ ४ ॥

रक्त से सनाहुआ वस्त्र रक्त से ही शुद्ध नहीं होता। वह वस्त्र तो जल से शुद्ध हुआ करता है ॥ ५ ॥

जब कि प्राणि-वध से धर्म एवं स्वर्ग मिलता है तब संसारी पुरुषों के लिये क्यों नरक प्राप्त होगा ॥ ६ ॥

हे युधिष्ठिर ! प्राणि-हिंसन, निस्सन्देह यज्ञ में नहीं होता। यज्ञ तो हिंसा-रहित होता है। इस कारण सदा हिंसा-रहित यज्ञ ही करना उचित है ॥ ७ ॥

देख! मैं तो, इन्द्रियों को पशु बनाकर, तप रूप वेदी में, अहिंसा की आहुति डालकर- आत्मिक यज्ञ किया करता हूं ॥ ८ ॥

जीवरूप कुण्ड में जगी हुई ध्यान की अग्नि में, जो कि मनोदमन के पाप से भरकी जारही हो और जिस में असत् कर्म की समिधायें जलाई जारही हों, परमोत्तम यज्ञ को कर ! ॥ ९ ॥

बलि-पशु के बांधने के खूंटे को तोड़कर, पशुओं को मारकर, खूनखच्चर मचाकर, यदि कोई स्वर्ग चला जायगा तो नरक कौन जायगा ? ॥ १० ॥

जो माता के तुल्य दूसरों की स्त्रियों को, दूसरों के धन को मिट्टी के डेले की बराबर और सर्व प्राणि-वर्ग को अपने आत्मा की भांति देखता है - वही देखता है ॥ ११ ॥

शास्त्र के मर्म ज्ञानियों का यह सिद्धांत है कि सब जीवों की हिंसा का परित्याग ही, केवल एक, धर्म का साधन है। शेष साधन इसी के विस्तार रूप हैं ॥ १२ ॥

अहिंसा, सत्य-भाषण, चोरी न करना, ब्रह्मचर्य्य, पूर्णसंयम और मद्य मांस का परित्याग यही धर्म का लक्षण है ॥ १३ ॥

समझदार पुरुषों को यह जानकर कि "जैसे मेरे प्राण मुझे प्रिय हैं उसी भांति अन्य देहधारियों को भी अपने, होंगे" हिंसा नहीं करना चाहिये॥ १४॥

प्राणियों की रक्षा ही उचित है क्योंकि जन्तु मृत्यु से डरते हैं। पंडितों को अपनी भांति सबको जीवन प्रिय समझना चाहिये॥१५॥

शस्त्र को तुला हुआ देखकर जीव घबराने लगते हैं। डरसे कांपने लग जाते हैं. सचहै–मृत्यु से बढ़ कर भय नहीं॥ १६"

कांटा चुमने से भी जब अत्यन्त कष्ट होता है- तब चर्खी, भाले, तलवार और दण्डों से मारे जाने वाले पशु के कष्ट का क्या वर्णन हो सकता है॥ १७॥

मारे जाते हुए पशु के लिये तो उसके करोड़ों जीवन ही समाप्त हो चुकते हैं। करोड़ों रुपयों छोड़ कर जीव तो अपना जीवन ही चाहता है॥ १८॥

जो जीव जिस योनि में जन्म लेता है वह उसी में प्रसन्न रहता है। अतएव सज्जन लोग सब जीवों पर दया करते हैं॥ १६ ॥

विष्ठा में पड़े हुये अपवित्र कीड़े को विष्ठा ही में और इन्द्र को स्वर्ग में एकसी जीवन की इच्छा है। और मृत्यु का भय भी दोनों को समान ही है॥ २०॥

जन्म से लेकर ही सब प्राणधारियों को अपनी अहिंसा ( न मारा जाना ) सदा अच्छी लगा करती है इसी प्रकार दूसरे पर भी दया करनी चाहिये॥ २१॥

जीवों की रक्षा करना ही श्रेष्ठ है। सभी जीव अपने जीवन की इच्छा रखते हैं अतएव अभय-दान की सब दानों से बढ़ चढ़ कर प्रशंसा है॥ २२॥

पहला धर्म अहिंसा है, द्वितीय इन्द्रियों का वश में करना ! तृतीय सर्व प्राणियों पर दया रखना पुण्य है, चतुर्थ क्षमा एवं पञ्चम षष्ठ धर्म ध्यान और तप है तथा सातवां उत्तम धर्म ज्ञान है सत्यभाषण ही आठवां धर्म है। जिस से देवता भी प्रसन्न हो जाते हैं ॥ २३ ॥

हे अर्जुन ! मैं पृथिवी में भी हूं, वायु, अग्नि तथा जलमें भी मेरा अधिष्ठान है। मैं वृक्षों में भी व्याप्त हूँ और सब भूतों में निवास करता हूं ॥ २४ ॥

जलमें भी विष्णु है, स्थल में तथा पर्वतों के शिखरों पर भी विष्णु है। ज्वालामुखी पर्वत में भी विष्णु को समझो और देखो कि सब जगत् विष्णुमय है ॥ २५ ॥

जो मुझे सब ठौर स्थित समझ कर कभी भी हिंसा नहीं करता मैं उससे वाहिर नहीं हूं और न वही मुझ से भिन्न है ॥ २६॥

## A ५९ महाभारत शान्तिपर्व उत्तरार्ध

## मोक्षधर्म अध्याय ९२

मद्य,मछली, मांस तथा ब्राह्मणादि का बलि-दान सब कुछ धूर्त्तों ने चलाया है। इस का वेदों में निषेध किया है,

## A ६० महाभारत अश्वमेधकपर्व अ० ९१

हे इन्द्र ! यह तेरी कमसमझौती है। बड़े धर्म की इच्छा करने वाले के लिये यज्ञ में पशु-वध का विधान कहीं भी नहीं किया ॥१३॥

हे प्रभो ? तुम्हारी यह तयारी धर्म का घात करने वाली है यह यज्ञ धर्मपूर्वक नहीं होरहा। हिंसा धर्म नहीं कहाती ॥ १४ ॥

## A ६१ महाभारत ।

मांस भक्षण करने वाले, खार, खट्टे और कड़ुए रसों से गर्भाशय में पकाये जाते हैं। मूत्र, पसीना और विष्टादि महा घृणित बुरे दुःख-प्रद पदार्थों से जलते रहते हैं ॥ २६ ॥

किसी प्रकार उत्पन्न भी हुए तो बार बार बलपूर्वक काटे जातेहैं और पका पका कर खाये जाते हैं ॥ ३० ॥

अनेक योनियों में गये हुए कुम्भीपाक में पका करते हैं, और बलात्कार से मारे जाते हुए पुनः पुनः ( बार बार ) अनेक जन्मों के चक्रों में घुमाये जाते हैं ॥ ३१ ॥

## ५८ महाभारत ।

(भाषानुवाद)

कल्याण की इच्छा रखने वाले तथा निजात्मा को जानने वाले बुद्धिमानों को मृत्यु से भय अपनी भाँति, दूसरे को मृत्यु से भय समझना उचित है ॥ १ ॥

किन्तु—अपना जीवन चाहने वाले, और बलात्कार से मारे जाने वाले, रोगी निरपराध ( जीवों के ) मांस को भक्षण करने वाले पापी पुरुषों से क्या ( कहा जाय ? ) ॥ २ ॥

इस कारण, हे महाराज ! मांस—भक्षण का परित्याग—धर्म का श्रेष्ठ स्थान है, और स्वर्ग और सुख का भी (स्थान-हेतु) है ॥ ३ ॥

मांस, घास से—लकड़ा से-अथवा पत्थर से नहीं उत्पन्न होता किन्तु जीवको मारकर ( प्राप्त किया जाता है ) इसी कारण मांस भक्षण में दोष है ॥ ४ ॥

भूमण्डल पर आत्मा से अधिकतर प्रिय वस्तु कोई नहीं है। इस कारण जो आत्मतत्त्व के विज्ञ पुरुष हैं, उन्हें, सब जीवों पर दया करना उचित है ॥ ५ ॥

मांस हिंसा का चलाने वाला है—और पाप की वृद्धि करनेवाला है— मांस से दुःख की उत्पत्ति होती है—अत एव मांस-भक्षण न करना चाहिये ॥ ६ ॥

"धर्म" तो अहिंसा से हुआ करता है; वह "धर्म" हिंसा से किस प्रकार हो सकता है? । जलमें उत्पन्न होने वाले कमल, क्या अग्नि से निकल सकते हैं? ॥ ७ ॥

कहाँ मांस—और कहां भक्ति! कहां मदिरा और कहां शिव पूजन!! मद्य-मांस में लम्पट पुरुषों से "शङ्कर" सदा दूर रहा करते हैं ॥ ८ ॥

जप, हवन, यम-नियम ( गङ्गादि ) तीर्थों में स्नान, इन सब से कोई शुभाशुभ फल नहीं हो सकता । यदि मनुष्य मांस खाते हैं तो उनके उल्लिखित सब (आडम्बर) व्यर्थ हैं ॥ ९ ॥

तिल और सरसों के कण के बराबर मांस, भी जो पुरुष खा लेता है, वह जब तक चन्द्र सूर्य वर्तमान हैं, "रौरव" नरक में पड़ा रहता है ॥ १० ॥

केदार-तीर्थ में केवल जल पीकर रहने से मनुष्य को जो पुण्य प्राप्त होता है, उससे दसगुना धर्म मद्य तथा मांस के परित्याग से होता है ॥ ११ ॥

प्राण से अधिक प्रियतर, संसार में कुछ नहीं । अतएव मनुष्य को अपनी भाँति औरों पर भी दया करनी चाहिये ॥ १२ ॥

और हे तात! मांस की उत्पत्ति निस्संशय वीर्य से होती है। उसके भक्षण में बड़ा अपराध और त्याग में महा-पुण्य होता है॥१३॥

हे कौरवों को आनन्द देने हारे! जो सब पर दया करता है उस दयालु पुरुष को संसार में कभी भी भय नहीं ॥ १४ ॥

यह लोक और परलोक (रमणीय) दयावानों के लिये है। क्योंकि धर्म-शास्त्र प्रवीणों का यही सिद्धान्त है कि "अहिंसा" ही धर्म है॥१५॥

दया करने में तत्पर जो सुजन, सब प्राणियों को अभय देता है, सुना है कि सब प्राणी भी उसे अभय-दान करते हैं॥ १६॥

उस पुरुष को, जब कि वह फिसलता हो, गिरा पड़ता हो, रो रहा हो, अथवा पीटा गया हो, सब प्राणी बचाते हैं। अच्छी और बुरी दशा में उसका साथ देते हैं॥ १७॥

जो कि दुःख के समय में दूसरों की रक्षा करे— वह पुरुष अपनी दुःख की दशा से स्वयं विमुक्त हो जाता है। न उसको सर्प, न वन्य घातक जीवजन्तु मारते हैं। पिशाच और राक्षस भी उसका बाल बाँका नहीं करते॥ १८॥

प्राणों की रक्षा के समान दूसरा दान, न था, न होगा। यह एक अटल सिद्धान्त है कि "प्राण" से प्यारी कोई चीज़, संसार में, कोई भी नहीं॥ १९॥

हे भरत सन्तान! मरना सबको ज़हर लगता है। मृत्यु के समय में प्राणियों के फौरन कपकपी होने लगती है॥ २०॥

संसार-रूप समुद्र में प्राणधारी, जाति, वृद्धावस्था, जन्म आदि के दुःखों से नित्य घबराते रहते हैं परन्तु तथापि मृत्यु से डर खाते हैं॥ २१॥

इससे ऐसा प्रतीत होता है कि आत्मा से प्रियतर संसार में कोई पदार्थ नहीं है। सारांश यह है कि आत्म-विवेकी जनको सब शरीरधारियों पर दया करना समुचित है॥ २२॥

हे राजन्! जो पुरुष आजीवन मांस का सेवन न करे, निस्सन्देह वह स्वर्ग में परमोच्च स्थान पावे। इसमें खटका कुछ नहीं॥ २३॥

अपना जीवन चाहने हारे प्राणियों का मांस जो पुरुष खाते हैं निस्सन्देह वे भी उन्हीं प्राणियों से खाये जाते हैं । मुझे इसमें कुछ लगाव नहीं जचता ॥ २४ ॥

५६ महाभारत ।

बड़े २ दानों का फल भी समय पर घट सकता है, परन्तु, डरे हुए प्राणी को अभय-दान देने का फल कभी नाश ही नहीं होता ॥२४॥

हे युधिष्ठिर ! जो ब्राह्मणों को सहस्र कपिला गौएँ दान दी जाय तो भी उसका इतना फल नहीं जितना कि एक प्राणी को प्राण-दान देने का ॥ २५ ॥

दान, यज्ञ, तपचर्य्या, तीर्थ यात्रा और शास्त्र-पठन ये सब अभय-दान की सोलहवीं कला के भी तुल्य नहीं ॥२६॥

डरे हुये प्राणियों को अभयदान देने से अधिक फल, संसार में, किसी भी तप तथा धर्म का नहीं होता ॥ २७ ॥

गहनों से लदी हुई सहस्र गौएं ब्राह्मणों को देना अच्छा है, किन्तु एक भी प्राणधारी को अभय दक्षिणा देना, उससे भी कहीं अधिकतर अच्छी वात है ॥ २८ ॥

सुवर्ण, पृथ्वी, गौ, आदि के दाता भूतल पर अनेक हैं किन्तु वह पुरुष-जो कि प्राणियों को अभय-प्रदान करे, एक भी दुर्लभ है ॥२६॥

जिस प्रकार मृत्यु, मुझे अभीष्ठ नहीं उसी प्रकार और सब देहधारियों को भी । इस कारण, सुबोध पुरुषों को उचित है कि मृत्यु के भय से जीवों की रक्षा करें ॥ ३० ॥

एक ओर–उत्तमोत्तम दक्षिणा वाले सब यज्ञ और एक ओर एक भी भयभीत मनुष्य का प्राण-त्राण ॥३१ ॥

सुवर्ण का मेरु पर्वत और अनेक रत्नों से परिपूर्ण पृथ्वी एक ओर भयभीत एक प्राणी के प्राण रक्षण का फल एक ओर॥३२॥

६० महाभारत-अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ॥

हे राज-मणे ! पूर्वकाल में इन २ राजाओं ने मांस भक्षण नहीं किया। जैसे नाभाग, अम्बरीज, महात्मा-गय, आयु, अनरण्य, दिलीप, रघु, कुरु ॥ ६८ ॥

कार्तवीर्य, अनिरुद्ध, वह्वज, ययाति, नृग, विश्वगाश्व और शशविन्दु, ॥ ६९ ॥

युवनाश्व, शिवि, औशीनर, मुचुकुन्द, मान्धाता, और हे प्रभो ! हरिश्चन्द्र ॥ ७० ॥

हे राजश्रेष्ठ ! श्येनाचैत्र, सोमक और वृक रैवत, रन्तिदेव, वसु और सञ्जय ॥ ७१ ॥

हे राज-रत्न ! इन पूर्वोक्त राजाओं तथा और भी कृप, भरत, दुष्यन्त, वलूप, राम, अलर्व-एवं नह-नामी महीपों ने मांस-सेवन नहीं किया है ॥ ७२ ॥

विरूपाश्व, नामी, वुद्धिशाली-जनक, ऐल, पृथु, और वीरसेन, इक्ष्वाकु, शाम्भु, श्वेत, सगर, अज, धुन्धु, तथा सुवाहु ॥ ७३ ॥

हर्यश्व, क्षुप, भरत, हे राजेन्द्र ! इन और इनके अतिरिक्त और भी अनेक राजाओं ने मांस भक्षण नहीं किया ॥ ७४ ॥

मांस वायु बिगाड़ने वाला और घृणोत्पादक है इसी कारण पूर्वोक्त अगणित राजाओं ने इस का सेवन नहीं किया। और ऐसा स्वर्ग को भी प्राप्त किया। अभीतक सब सुख सम्पदा से सम्पन्न होकर, तेजस्वी बने हुए हैं और 'ब्रह्मलोक' में ( आनन्द भोग कर रहे )हैं॥ ७५॥

सो यह अहिंसारूप धर्म इतना उत्तम धर्म है। जो महात्मा लोग

इस पुण्य- धर्म को धारण करते हैं, निश्चय वे स्वर्ग में सुखावास पायेंगे ॥ ७७ ॥

मधु ( शहद ) मांस और मदिरा, शराब इन तीनों वस्तुओं को जो धर्मशील जन, जन्मभर सेवन नहीं करते वे सब 'मुनि' हैं और निश्चय मुनि हैं ॥ ७८ ॥

६१ महाभारत-अनुशासन पर्व १३ अध्याय १६ ॥

अहिंसा ही परमधर्म है । वही सब से बढ़कर मनो-दमन है। अहिंसा ही महा-दान और अहिंसा ही उत्कृष्ट तप है।

अहिंसा ही परम यज्ञ है। अहिंसा ही सब से बड़ा फल है। अहिंसा ही परम- सहायक है। यही परम- सुख सब सुखों का सार है।

सब यज्ञों में दान करना अथवा सब प्रयागादि तीर्थों में स्नान करना,यहां तक कि सब दानों का फल भी एक अहिंसा के बराबर नहीं।

हिंसा न करने वाले के तप का कभी क्षय नहीं, हिंसा न करने हारा सदैव यज्ञ सा ही करता है, हिंसा न करने हारे को-यहां तक कि सब का माता पिता भी कह सकते हैं।

हे कुरु-श्रेष्ठ ! ये और अन्य भी अहिंसा के अनेक फल हैं। इस के गुणों को यथावत् सैकड़ों वर्षों में भी वर्णन कर सकना दुष्करहै।

धर्म के स्वरूप को समझने वाले-"अहिंसा ही धर्म है" ऐसा मानते हैं। अपने आपे को रखने वाले सुजन का कार्य है कि वह कभी हिंसा न करे।

ऐसा सुनते आते हैं कि "जो दयावान् सब प्राण-धारियों पर दया करता है, सब प्राणी भी उस पर दया करते हैं"।

एक ही अहिंसा व्रत की महिमा से मनुष्य, बड़ा अवस्था वाला सुन्दर,लक्ष्मी समन्वित और कीर्तिधारी होता है।

६२ महाभारत-अनुशासन पर्व अध्याय ८ श्लोक ११४ ॥

वन में कन्द-मूल फलों का भोजन करने वाला, अधिक तपस्या करने वाला पुर में जाकर भित्ता करने हारा, प्राणियों की हिंसा न करने वाला, और जो मांस भक्षण नहीं करता, वह, तीनो प्रकारों के बन्धनों से विमुक्त हो जाता है।

६३ महाभारत श्लोक १६२ अध्याय २३ ॥

हे अजात शत्रो! अहिंसा, सत्यभाषण, क्रोध न करना, और दान, ये चारों ही ग्रहण करो। यही पुरातन धर्म है।

६४ महाभारत शान्तिपर्व, श्लोक ६३ अध्याय ६।

हिंसा-युक्त पुरुष का दान करना निष्फल ही है।

६५-महाभारत-अनुशासनपर्व ११४-२ ॥

हे महाबुद्धिशालिन्! वेदों में अनेक प्रमाणों का दर्शन होने से ऋषि, ब्राह्मण तथा सब देवता इस अहिंसा लक्षण धर्म की प्रशंसा करते हैं।

६६ महाभारत अनु० अध्याय १४४ श्लोक ५६-५७

हे देवि! जो न जीव को मारता है-न अन्य को मारने की प्रेरणा करता है-न इस प्रस्ताव का अनुमोदन ही करता है, और जो सर्व शरीरियों से प्रेम रखता है-जैसा अपने को समझता है, उसी प्रकार औरों को भी-वह उत्कृष्ट पुरुष देवत्व को प्राप्त करता है।

६७ महाभारत ॥

यदि मांस-भक्षण करने वाले पुरुष न हों तो घातक भी न हों। घातक तो-मांस खाने वालों के लिये हैं। इस कारण जो खाता है, वही पशु-हिंसा का प्रेरक है।

'यह मांस, खाने योग्य नहीं' इस भांति विचार रखने से हिंसा का निवारण हो सकता है। मृगादिकों की हिंसा तो खाने वालों के कारण ही होती है।

हे विपुलकान्ते! हिंसा करने वालों को वायु-जन्य अनेक पीडाय सताती हैं, अतएव, यदि अपनी भलाई की इच्छा करे तो-मांस-भक्षण सर्वथा परित्याग कर दे।

हे कौन्तेय! मैं ने पूर्व, मार्कण्डेय मुनि को मांस भक्षण के दोष कहते हुए सुना था।

अपने जीवन की चाहना रखने वाले-मारे हुए-अथवा स्वयं मृत जन्तुओं का मांस जो पुरुष खाता है वह घातक समान ही है।

वध तथा वन्धन इन दो प्रकारों से घातक समझा जाता है।

## ६८ विष्णु-पुराण

हे भारत! पशु-शरीरों में जितने रोम होते हैं-पशु-घातक, उतने सहस्र वर्ष हो पकाये जाते हैं।

## आकाशचारी॥

ब्राह्मण जो कि प्रथम परमोच्च थे, मांस-भक्षण करने से गिर गये उन ब्राह्मणों का पतन देख कर, मांस भक्षण न करे॥ २॥

वीर्य-रक्त से बनने वाले मांस को खाकर-जब-मनुष्य जल से अपनी शुद्धि करते हैं, तब देवता उन पर हंसते हैं॥ ३॥

जप, होम, नियम पालन और गङ्गादि तीर्थों में स्नान करने से, मांस भक्षण करने वालों को कोई लाभ नहीं। उनके उपरोक्त सर्व कार्य्य व्यर्थ ही हैं॥ ४॥

प्रभास, पुष्कर, गङ्गा, कुरुक्षेत्र, सरस्वती, देविका, चन्द्रभागा, महानदी, सिन्धु, इन सर्व पवित्र तीर्थों में स्नान करने का पुण्य, मांस न खाने से बढ़कर नहीं।

भेष, चिन्ह के ग्रहण करने तथा शिर के मुंड़ाने से क्या ? यदि मांस खाते हों तो ये सर्व व्यर्थ ही हैं ॥ ७ ॥

जो मनुष्य मांस खाते हैं, वे थोड़ी अवस्था वाले, दरिद्री, दूसरे का मुँह ताकनेवाले, और नीच-कुल में जन्म ग्रहण करनेवाले होते हैं ॥ ८ ॥

हड्डियों में शिव, और मांस में विष्णु, तथा वीर्य्य में ब्रह्मा का निवास होता है अतएव मांस का परित्याग करदेना उचित है ॥ ९ ॥

## ६९ मार्कण्डेय–पुराण ॥

सत्य-भाषण, अहिंसा, शौच, परद्रोह न करना; क्षमा, खलता न करना, उदारता, सन्तोष ये आठ आत्मा के प्रशंसनीय गुण हैं किन्तु दया इन सब में मुकुट-मणि है, वे लोक 'असूर्य' नामक हैं, जिन्हें हिंसा करने वाले प्राप्त होते हैं।

## ७० विष्णु–पुराण ॥

हे नरेन्द्र ! जो और प्राण-धारियों को न स्वयं मारता है न दूसरा से मरवाता है वह "विष्णु" भगवान को सन्तुष्ट करता है।

हे असुरो ! अगर आप स्वर्ग या मोक्ष प्राप्त करना चाहते हो तो पशुघात वगैरह अधर्म को दुष्ट धर्म समझो।

हिंसा में धर्म होता है यह बात ठीक नहीं है क्योंकि यह बात बालक भी कहदेगा कि आग में जलाया हुआ मेष स्वर्गादि फल को क्या दे सकता है।

यज्ञ में मरे हुए पशु को स्वर्ग मिलता है तो यज्ञ में वही अपनी आहुति देकर स्वर्ग प्राप्त क्यों न करले।

## ७१ मत्स्य-पुराण ॥

हे सर्व-देव-श्रेष्ठ ! तेरे यज्ञों में पशुओं की विधि इष्ट है वह हिंसा धर्म्म की इच्छा से अधर्म बलवान् बनाया है।

आपने पशुओं के घातक ही द्वारा धर्म का विनाश करने के लिये हिंसारूप अधर्म फैलाया है। वह हिंसा धर्म नहीं किन्तु अधर्मही है।

## ७२ देवी-पुराण ॥

आप के राज्य में ऋतुएँ सब प्रकार पूर्ण होंगी। सर्वथा रोग विनष्ट होंगे, दया के समान कोई पुण्य और हिंसा के तुल्य कोई पाप नहीं।

यह शरीर मांसानुरागियों को अच्छा लगने के लिये नहीं बनाया गया। अपने देह को बचाने के लिये दूसरे के शरीर को काटडालना (अनुचित है)।

सर्व जगत स्वामी, परमात्मा अपनी सब इन्द्रियों को वश में रखने से सन्तुष्ट होते हैं। हे राज-श्रेष्ठ ! अपनी भाँति अन्य सर्व प्राणियों को समझना चाहिये ॥

सब को सर्वदा अपना जीवन अवश्य प्रिय होता है और तू इस ब्राह्मण के शरीर को नष्ट करके सुख का अनुभव करना चाहता है ॥

सुख के आश्रयभूत अपने शरीर की वह क्यों न रक्षा करता होगा ? हे राजन् ! इस के साथ तेरा कहीं पूर्व जन्म का तो साथ नहीं है ॥

## ७३ सौर-पुराण ॥

सर्वस्व जिन में दक्षिणा करदिया जाय, ऐसे यज्ञ एक ओर और भयभीत प्राणी के प्राणों की रक्षा का पुण्य एक ओर है ॥ ३ ॥

इस कारण सदा सब को अभय दक्षिणा दे। श्राद्ध के समय में

विशेष करके । यही परम-धर्म माना गया है ॥ ४ ॥

जिस प्रकार कि किसी को अभयदान देने से पितृ-गण परितृप्त होते हैं, उस प्रकार वस्त्र, जल, अन्न, रत्न, आभूषण सुवर्णादिक, से नहीं होते ॥ ५ ॥

## ७४ सौर-पुराण ॥

जन्म, मृत्यु, का भय न होना ही ( अभय ) मोक्ष कहाता है। प्राणियों को 'अभय' देने वाला अवश्य मोक्ष प्राप्त करता है।

## ७५ ब्रह्मवैवर्त्त-पुराण ॥

जीवन प्रदानके तुल्य दूसरा कोई दान नहीं इस कारण सब भांति प्रयत्न करके प्राणों का प्रदान करना चाहिये। अहिंसा पवित्र है, सब देवताओं की प्रति मूर्त्ति और सर्व वस्तुओं की पवित्र करने वाली है।

## ७६ ब्रह्म-पुराण ॥

अहिंसा, सत्य-भाषण, चोरी का परित्याग, ब्रह्मचर्य, किसी वस्तु का संग्रह न करना ये संक्षेप से 'यम' बतादिए, हे तात ! अब नियमों को सुनो ॥

## बाराह-पुराण अ० १२५ ॥

जो लोग हिंसादि नहीं करते, मद्य-मांस का सेवन नहीं करते; मन से भी कभी ब्राह्मणों के समागम की इच्छा नहीं करते वे स्वर्ग को प्राप्त होते हैं।

## बाराह-पुराण अ० ११२ ॥

ब्रह्मचर्य व्रत रखता हुआ कभी बुरा कर्म न करे। सदा सत्व ( सहन-शक्ति ) से युक्त और सब प्राणियों पर दया करता रहे ॥

अ० १२२ पृष्ठ ५३१

## ७८ बाराह-पुराण अ० १२७॥

कभी दूसरे की निन्दा न करे, हिंसा, चुगली, तथा चोरी भी कभी न करे॥

## ७६ बाराह पुराण अ० १३२ ॥

जो पवित्र- हृदय पुरुष, जरायुज (गवादिक) अण्डज( मयूरादि) उद्भिज, ( वृक्षादि ) स्वेदज ( यूकादि ) प्राणियों की हिंसा नहीं करते ( वे प्रशंसनीय हैं )।

## ८० हितोपदेश ॥

अपने आप ही वन में उत्पन्न होजाने वाले साग पात से भी जिसकी पूर्ति हो सकती है। उस जले हुए पेट के लिए महापाप किसी को करना उचित नहीं।

## ८१ हितोपदेश ॥

मृत्यु का समय निकट आने पर मुख में तिनका दबालेने से शत्रु को भी छोड़ देते हैं। सदैव घास -फूस से निर्वाह करने वाले ये विचारे पशु फिर क्यों मारे जाते हैं॥

## ८२ हितोपदेश ॥

जो दूसरे का मांस खाता है, जरा उन दोनों का अन्तर तो देखिये। एक को तो क्षणभर के लिये तृप्ति और दूसरा अपने जीवन से ही हाथ धो बैठता है॥

## ८३ हितोपदेश ॥

जो पुरुष सब प्रकार की अहिंसाओं से पृथक हों, और सबकी सहन करने वाले हों और सब के आश्रय दाता हों वे अवश्य ही स्वर्ग को प्राप्त होते हैं।

पञ्चतन्त्र ॥

क्योंकि परस्पर विरोध करने हारे शास्त्रों का भी-" अहिंसा ही परमधर्म है" इस विषय पर एक मत है।

पञ्चतन्त्र ॥

न गौ का दान, न भूमि-दान, तथा अन्नप्रदान भी इतने प्रधान नहीं जितना कि विद्वान् लोग संसार में सब दानों में 'अभयदान' को श्रेष्ठ बताते हैं ॥ २६ ॥

पञ्चतन्त्र ॥

दुःख की उत्पत्ति, चित्त को पीड़ा और जिसे मार रहे हों उस के कुल का नाश, इतनी घृणित बातें जिस हिंसा में पाई जांय, विवेकियों का कर्त्तव्य है कि उस हिंसा को परित्याग करदें ॥ १ ॥

जिन दुष्कर्मियों ने शास्त्रों को हिंसा का उपदेशक बनादिया है वे अनास्तिक से भी नास्तिक हैं वे न जाने कौनसे नरक में जायंगे॥३७॥

प्राण-धारी सुख चाहते हैं, विना धर्म वह सुख कैसे हो सकता है ? और विना दया धर्म कहाँ, अतएव दया में तत्पर होना चाहिये।

इस दयारूपी जल-पूर्ण नदी के तटपर ही सब धर्म वृक्ष हरे भरे शोभित हैं। जब वह सूख जायगी तब पुनः उन धर्मादिकों के लिये आनन्द कहां ?।

जो शास्त्र सर्व अनर्थों की मूल अहिंसा का उपदेश करता है वह शास्त्र ही नहीं। इस हिंसा से ही तो संसार में सारे अनर्थों का प्रवाह फैलता है।

हे वीर लोगो! यदि दूसरे की स्त्री से प्रसङ्ग करने, मद्यपान करने, और पशु, मछली आदि के मांस खाकर शरीर को पुष्ट

करने से धर्म होता है, तो अधर्म काहेसे होगा? और प्राणियों की हत्या से ही तुम्हें स्वर्ग तथा मोक्ष प्राप्त होगा तो हम यह नहीं समझ सकते कि 'असत् कर्म' करने वाला कौन कहायगा?।

जहां पर प्राणि-हत्या धर्म हो वहां के अधर्म के विषय में कहना ही क्या? जहां ब्राह्मण ही मांस भक्षण करने वाले हों वहां चाण्डाल कैसा होगा?।

अहिंसा, माता की भाँति सब प्राणियों का हित करनेहारी है, अमृत रस की नदी, संसार में, यदि है तो यह 'अहिंसा' ही है ॥४॥

दुःखरूपी दावानल को बुझाने के लिये यह अहिंसा, बरसती हुई घनघटा है। यह 'अहिंसा' संसार के जन्म मरण के चक्करों से मादी मनुष्यों के लिये सिद्ध औषधि ही है ॥ ५ ॥

चिरकाल की आयु, उत्कृष्ट रूप, आरोग्य और कीर्ति, ये सब अहिंसा के फल हैं? अधिक क्या कहें। यह अहिंसा सभी मनोरथों के पूर्ण करने वाली कामधेनु है ॥ ६ ॥

## ८६ जैन-शास्त्र

जिस प्रकार 'सुमेरु' पर्वतों में, 'विष्णु' देवताओं में, 'राजा' मनुष्यों में, चन्द्रमा, नक्षत्रों में, 'कल्पवृक्ष' वृक्षों में, 'सूर्य्य' ग्रहों में, समुद्र, जलाश्रयों में, और श्रीजिनदेव, राक्षस, देवता, और मनुष्याधिपों में भवनवासी उसी प्रकार अहिंसा- व्रत सर्व व्रतोंमें 'शिरोमणि' है। अधिक क्या?॥१॥

जिस धर्म में जीवहिंसा, मद्य-पान तथा व्यभिचार, पाया जाय उसे दूर से ही नमस्कार करदेना उचित है ॥ ९ ॥

पूर्वोक्त प्रकार का धर्म, वस्तुत अधर्म ही है, वह दीखता धर्म है, उसे त्यागने में कोई पातक नहीं लगता। हे निष्पाप? सत्य शास्त्रोंने ऐसे धर्म के त्याग को ही परम धर्म बताया है ॥ १० ॥

विघ्नों को दूर करने के विचार से की हुई हिंसा भी विघ्न कारिणी ही होती है। अपने कुल के आचरण की शुद्धि से की गई अहिंसा भी कुल का विनाश करदेने वाली है॥ २॥ देवता की बलि अथवा यज्ञ के बहाने से जो लोग निर्दय होकर पशु-वध करते हैं वे दुर्गति को प्राप्त होते हैं।

## ८७ जैन--शास्त्र

चाहे लाखों कष्ट सहन करने पड़ें, किन्तु दया का सदैव अनुष्ठान करना उचित है। यह दया पुण्य का क्रीडाक्षेत्र है। पाप-रूप रज के उड़ाने के लिये आंधी है। संसार-रूप धर्म से पारजाने के लिये नौकारूप है।

व्यसन ( दुःख ) रूप अग्नि के लिये मेघ-माला; सर्वसम्पदा-रूप नायिकाओं के सङ्केत की दूती, स्वर्ग की सीढ़ी, मुक्ति की प्यारी सहेली, कुगति की लगाम है॥ १॥

## ८८ जैन--शास्त्र

जो मनुष्य, पशु-हत्या में धर्म करना चाहता है, वह अग्नि से कमल-बन, सूर्यास्त होते हुए भी दिन, सर्प के मुख से-अमृत, अजीर्ण रोग होते हुए भी और रोगों की शान्ति, तथा हलाहल विष से जीवन की इच्छा करता है

## ८९ जैन--शास्त्र

यदि पत्थर पानी पर तैरने भी लगे— सूर्य्य पश्चिम में उगने लगे— किसी प्रकार अग्नि शीतलता के स्वभाव को प्राप्त करे अथवा सब जगत के ऊपर पलट कर, पृथ्वी होजाय—तब भी प्राणि-हत्या धर्म करने वाली नहीं हो सकती

## ६० जैन--सूत्र अ० ७ सूत्रे

हिंसा, झूठ बोलना, चोरी करना, अब्रह्मचर्य और परिग्रह, इन पांच बातों से निवृत्त होना ही व्रत है।

## ६१ धर्म-संग्रह श्रावकाचार अधिकार ५ श्लोक ३२

घृणा कराने वाला, प्राणि-हत्या से प्राप्त होनेवाला, कीडे, मूत्र और मैले से भरा हुआ, मांस, सुजनों के देखने और स्पर्श करने के योग्य भी नहीं उसे न जाने, लोग कैसे खा लेते हैं ॥ १ ॥

जो मांस, न पत्थर से निकलता है, न लकड़ी से, न मिट्टी आदि से- किन्तु प्राणियों की हिंसा से प्राप्त होता है, उसे सज्जन पुरुष कैसे खा लेते हैं ?।

बड़े २ विद्वान् कहते हैं कि—"इस जन्म में, मैं जिस का मांस खा रहा हूँ, वह आगामी जीवन में मेरा मांस खायगा" ऐसा समझ कर मांस-भक्षण का परित्याग कर देना चाहिये।

यदि कोई यों कहे कि— फल तथा धान्य की भाँति मांस भी भक्ष्य है इसमें कोई दोष नहीं— तो उससे कहदो कि नहीं, यह भेद सुन ?।

विद्वानों ने दो प्रकार के जीव बताये हैं एक चर, दूसरे अचर, चर जीवों के शरीर को मांस और अचर जीवों के शरीर को फल कहते हैं।

मांस का टुकड़ा पका हुआ हो कच्चा उसमें सदा काल निगोदिया जीव जिनका कि जन्म सम्मूर्च्छन है उत्पन्न होते हैं और मरते रहते हैं।

निश्चय—जो मांस कहाता है वह अवश्य जीव है, जो जीव

कहाता है वह मांस है ऐसा कोई नियम नहीं । जिस प्रकार आम्र-वृक्ष वृक्ष है किन्तु सब वृक्ष आम नहीं हो सकते ।

पशु न मारा जाता हो, न दूसरे के द्वारा मरवाया जाता हो, न उसे मारे जाते हुए देखते हों, तब भी मांस-भक्षण में दोष है ।

जोकि यों कहता है कि—'स्वयं मरे हुए पशु के मांस खाने में दोष नहीं, वह कहा करें। हमारा तो यह मत है कि—जब देखने से हिंसा होती है तब खाने से क्यों न हो ? ।

अपने शरीर की पुष्टि के प्रयोजन से जो पुरुष मांस खाता है, उसे धर्म छू नहीं सकता। क्योंकि अग्नि से जले हुए वृक्ष पर फल कभी नहीं लग सकते ।

जिस मनुष्य के शरीर पर एक फाँस लगजाने से भारी दुःख होतो है वही दुःख का अनुभव करने वाला, मनुष्य, शस्त्र द्वारा पशुओं को काटता है ।

जो अपने मांस की वृद्धि के लिये, दूसरे के मांस का भक्षण करता है, वह जिह्वा का लोलुप क्या सदाचार से पूर्ण ठहर सकता है ? ।

वह पापी नरक में फँसकर असह्य कष्ट उठाता है । और. पशु पक्षियों की योनि में पड़कर निज पाप के कारण ही संसार-सागर में गोते खाना रहता है ।

## ६२ धर्म सर्वस्वाधिकार-जयशिखरसूरि कृत ॥ श्लोक ६७

अद्भुत अद्भुत अनेक भोजनों का परित्याग कर जो लोग मांस भक्षण करते हैं, वे बहुमूल्य मोतियों की माला को त्याग कर कण्ठ में सर्प लपटाते हैं, मनुष्य के भक्षण करने योग्य विशुद्ध दुग्ध को छोड़ कर मूत्र पीते हैं ।

चन्द्रमा तथा कुन्दन पुष्प के सदृश श्वेत चन्दन का कुछ न गिन कर शरीर भर में राख लपेटते हैं।

जो प्राणियों के मांस को खाकर करुणा करना चाहते हैं, वे धधकती हुई विशाल अग्नि में अपने आपको फेंककर शीतता प्राप्त करना चाहते हैं। गले में ज़हरीले सर्प को डालकर जीवित रहने की कामना करते हैं और कृपणता करके चन्द्रोज्ज्वल यश की अभिलाषा रखते हैं॥

जिस प्रकार विष खा लेने से प्राण, मदिरा-पान करने से चातुर्य्य, आलस्य धारण करने से विद्या, अभिमान से गुणलाभ, स्त्री जन के अधिक पास बैठने उठने से शील, मन की व्यथा से ध्यानकी एकाग्रबुद्धि तथा अपवित्रता से देव-पूजा नष्ट हो जाती है उसी भाँति, मांस का भोजन करने से सर्व पुण्य, विलीन हो जाते हैं।

## ६३ पद्मनन्द पञ्चविंशति।

उत्तमोत्तम व्रत, समूहों की माता, सुख तथा सम्पत्ति के प्रदान करने वाली, धर्मरूप वृक्ष की जड, मोक्षरूप अविनाशी पद के प्राप्त करने की सीढी, दया, विद्वानों को सब पर उचित है। निर्दय आदमी का नाम भी लेना न चाहिये। इस लोक और परलोक में उस को सर्व दिशायें शून्य दिखाई देंगी॥ ८॥

संसार में अनेक योनियों में भ्रमण करते हुए, न जाने, कौन २ मनुष्य के पितादिक न हों। उन प्राणियों का वध करने से उन सब पितादिकों की हत्या ही होती है। ऐसा भी संभव है कि मनुष्य को अपने आत्मा ( शरीर ) का भी हनन करना पड़े। खेद है कि इस प्रकार लोग एक दूसरे को मारते हैं॥ ९॥

अय! समस्त व्रत और शील तथा गुणों के धारण करने वालो!

देखो ! रोगी होनेपर भी प्राणी को अपना जीवन इन्द्रत्व तथा चक्रित्वपद से भी इष्टतर होता है क्योंकि वह सोचता है कि जीवन के विना यह राज्य किस का होगा ? अतएव प्राणियों को जीवन-दान देने के तुल्य कोई दान नहीं। इस दान के समक्ष सभी दान तुच्छ हैं ॥ १० ॥

जो अपने देह को बचाने की चिन्ता से वन में निवास करती है जिस का कोई पालन करने वाला नहीं—भय जिसमें स्वभाव से ही अधिक होता है—जो विना अपराध के ही मुख में तिनका दबाती है—गर्भ के कारण जो चल-भाग भी नहीं सकती—ऐसी कुरङ्गी ( हिरनी ) भी जिस में मार डाली जाती है वह आखेट, कहिये क्या इस लोक और परलोक के विरुद्ध नहीं है ॥ २५ ॥

यदि छोटी भी कङ्कड़ी मनुष्य के देह में लग जाय तो वह कितना व्याकुल होता है और इधर उधर नेत्र फाड़ कर देखने लगता है। फिर दुख को जानने वाला पुरुष भी, ऊपर को शस्त्र उठाकर न जाने किस प्रकार निरपराध पशुओं को मारता है ? ॥२६॥

## ६४ पुरुषार्थ सिद्धोपाय श्लोक ६८

कच्ची अथवा पकी मांस की—गांठ को जो पुरुष खाता है, वह उसमें मिली हुई अगणित जीव—जाति का उन्मूलन करता है।

## ६५ वसुनन्दी श्रावकाचार श्लोक ६५

मांस विष्ठा के समान कीड़ों से भरा हुआ तथा दुर्गन्धि से घृणित है। उस का पैर से छूना भी उचित नहीं। फिर भक्षण कहां से ठीक होगा ॥

## ६६ परमात्मा प्रकाश नं० २२६

राग तथा द्वेष को त्याग कर जो पुरुष अपने समान अन्य को

जानते हैं वे समभाव में तत्पर होकर शीघ्र मोक्ष को प्राप्त करते हैं।

## ६७ श्लोक नं० २५३

हे जीव! यदि तू दूसरों को मारेगा तथा कष्ट प्रदान करेगा तो तू भी, निश्चय, उस से अनन्त गुणा दुःख पावेगा।

## ६८ श्लोक नं० २५४

जीव मारने से नरक और अभय दान से स्वर्ग होता है।

## ६९ ज्ञानार्णव।

हिंसा ही नरक के गृहों की ओर जाने वाली चौड़ी गली है। दो टुकड़े करने को कुल्हाड़ी, और छेदने को त्रिशूल की नोक है।

क्षमा इत्यादि प्रशंसनीय यमों से जिस धर्म-रूप अमृत-वृक्ष को बढ़ाया था उसी को हिंसा से क्षण भर में लोग काट डालते हैं।

हा! दुःख पाने वाले पाखण्डियों ने, हठ से, शास्त्रों में हिंसा का उपदेश करके संसार को नरक में डाल दिया।

तप, यम नियमों का पालन, ध्यान, समाधि, स्वाध्याय और अन्य सुकर्मों को एक क्षण भर भी चित्त में स्थान पाने वाली हिंसा अत्यन्त दुःखदायिनी होती है ॥ १५ ॥

ग्रह- शान्ति, देवपूजा, अथवा यज्ञ किसी प्रयोजन से भी पशु-वध अवश्य मनुष्य को सुपथ से प्रच्युत कर देता है ॥ ८ ॥

हिंसा ही दुर्गति का प्रधान द्वार है हिंसा ही पापों का समुद्र है हिंसा ही रौरव नरक है हिंसा ही दुद्धर्ष तम-व्यूह है ॥ १९ ॥

हिंसा करने से सुख के बदले दुःख, भलाई के बदले अहित, जीवन के बदले, निस्सन्देह मृत्यु होती है ॥ २२ ॥

जो नीच धर्म के विचार से, प्राणि-पुञ्ज का घात करता है वह महामूर्ख शिलाओं से अपार महासागर को पार करना चाहता है ॥ २३ ॥

शास्त्रों के प्रमाण दे २ कर जो दुरात्मा पशु-वध करते हैं, अवश्य परलोक में उन्हें सूली पर चढ़ना पड़ता होगा ॥२४॥

उस दया विहीन शास्त्र एवं धर्म से क्या लाभ ? जिसे स्वीकार करने से जन्तुओं की हत्या होती हो ॥२५॥

सामग्री, मन्त्र, तथा औपधि, किसी कारण भी हिंसा करने से मनुष्य शीघ्र ही पतित ठहरता है ॥२७॥

धर्म के विचार से नीच लोग पशु-वध रूप पाप का आचरण करते हैं। अथवा यों कह दें तो अत्युक्ति न होगी कि जीवन के लिये घोर हलाहल विष का पान करते हैं ॥२८॥

सब शास्त्रों और सब सिद्धान्तों में यही देखा सुना जाता है कि 'अहिंसा' धर्म और उसके विपरीत हिंसा पातक है ॥ ३१ ॥

अहिंसा ही संसार की माता है, अहिंसा ही आनन्द का मार्ग है अहिंसा ही सद्-गति है, सदा रहने वाली शोभा अथवा लक्ष्मी भी अहिंसा ही है ॥ ३२ ॥

अहिंसा ही कल्याण की उत्पत्ति करने वाली है, यही स्वर्ग सुख के प्रदान करने वाली है। अहिंसा ही हितकारिणी और अनेक प्रकार के व्यसनों को निवारण करने वाली है ॥ ३३ ॥

सप्तद्वीप और अनेक महा-शैलों से युक्त पृथ्वी का दान करने से भी एक प्राणी की हत्या का पातक भी दूर नहीं होता ॥ ३४ ॥

स्नेह, भूल अथवा डरके कारण भी जिसने अहिंसा की अनु-

मति दी वह अपने आप ही को खड्डे में, किसी ऊंचे स्थान से ढकेलता है ॥ ३६ ॥

बलवान लोग जो इस जन्म में दुर्बलों पर अत्याचार कर लेते हैं दूसरे जन्म में अन्त में उन्हें सहना ही पड़ता है ॥ ३८ ॥

डर से सब शरीर कांपने वाले असहाय अपने जीवन पर मरने वाले, प्राणियों के मारने वाले दुष्टों ने क्या अपने को अजर अमर समझ रखा है ॥ ३९ ॥

जिस प्रकार परमाणु से छोटा और आकाश से बड़ा कोई पदार्थ नहीं है, उसी प्रकार 'अहिंसा' रूप धर्म से बढ़ कर कोई धर्म नहीं ॥ ४१ ॥

तप, विद्या, यम, नियम, ज्ञान, स्वाध्याय, सत्य-भाषण, शील-और व्रत का धारण, इन सारे सुकर्मों की एक अहिंसा जननी ( माता ) है, जैसे एक माता के कई पुत्र-पुत्रियां हो उसी प्रकार केवल अहिंसा के ही यह सब भेदोपभेद हैं ॥ ४२ ॥

जिसका हृदय पशुओं के लिये निठुर है वास्तव में वह (निस्त्रिंश) (तलवार) ही है। आप शास्त्र और सुकर्म-विधान केवल परिश्रम का कारण है, उसका अन्य कोई फल नहीं ॥ ४२ ॥

माननीय शास्त्रों में पशु वध करने वाले और वध की सम्मति देने वाले दोनों ही का पाप समान बताया है। अर्थात् मनका सङ्कल्प तो उन दोनों ही का अनुचित होता है ॥ ४५ ॥

एक अहिंसा ही जिस सुख और कल्याण के देने वाली है। वह मनुष्यों को अनेक तप, यम-नियमादि से नहीं होती ॥ ४६ ॥

जन्म मरण के अदम्य भय से डरे हुए प्राणियों के लिये अहिंसा

ही परम औषध है। स्वर्ग के जाने के लिये मार्ग का यही एक अटूट टोसा है ॥ ४९ ॥

अहिंसा ही माता की भाँति प्राणियों का हित करने वाली है। मन बहलाने के लिये स्त्री और शिक्षा प्रदान करने के लिये सरस्वती है ॥ ५० ॥

जो मनुष्य, अपना और दूसरे का सुख दुःख न विचारे और जीव-हत्या करे वह मनुष्य के रूप में राक्षस है ॥ ५१ ॥

प्राणियों की पालना करने वाले पुरुष की जो कृपा और प्राणियों पर होती है, उसकी चिरकाल में भी, देवी सरस्वती भी स्तुति नहीं कर सकती ।

उसने कौनसा तप नहीं तप लिया ? उस महात्मा ने कौनसा दान नहीं दिया ? जिसने प्रीति पूर्वक प्राणियों को अभय दान दिया ॥ ५४ ॥

जैसे २ मनुष्यों के हृदय में करुणा स्थान पाती है, वैसे २ ही विवेक-लक्ष्मी का भी विशेष विकास होता है ॥ ५५ ॥

हे जिनेन्द्र देवेन्द्र चक्र ! ऐसा कोई भी कल्याण नहीं जिसे कि मनुष्य जीव-रक्षा करने से प्राप्त नहीं कर लेता ॥ ५७ ॥

संसार में शरीर-धारियों को दुःख शोक भयादिक जितने क्लेशहैं वे सब हिंसा से ही उत्पन्न होते हैं ॥ ५८ ॥

हे राक्षसो ! यदि तुम्हारी इच्छा स्वर्ग अथवा मोक्ष के लिये है तो और पशुघातादि दूषित, अधर्म करना त्याग दो और बोध को धारण करो ।

हिंसा, धर्म लाभ के लिये न करनी चाहिये इस विषय में युक्त

की आवश्यकता नहीं। अग्नि में ज़लाये हुए पदार्थों से स्वर्गादि की प्राप्ति होती है यह भी बालकों का कहना ही है।

यदि 'यज्ञ में मारे हुए पशु को स्वर्ग की प्राप्ति होती है' यह कहा जाय तो यजमान ( यज्ञ करने वाला ) अपने पिता को ही यज्ञ में क्यों न बलि देदे।

मांस के टुकड़े में पकने अथवा न पकने- दोनों ही दशाओं में सूक्ष्म ज़ीव विशेष अनन्त संख्या में रहते हैं। और सम्मूर्च्छी मनुष्य उत्पन्न होते हैं और शीघ्र ही मरते हैं।

## वैराग्य-शतक।

मन्त्र तंत्रादि द्वारा आकाश में भी पत्थर की शिला बहुत काल तक ठहर सक्ती है और ब्रह्मा के प्रसन्न होने से समुद्र भी भुजाओं से पार कर सक्ते हैं तथा ग्रहों की चाल में आकाश में प्रातः काल भी तारे दीख सक्ते हैं लेकिन हिंसा करने में सुख का लेश मात्र भी नहीं है भावार्थ—अशक्य कार्य करने योग्य हो जाता है किन्तु हिंसा करने में पुण्य कदापि नहीं हो सक्ता।

२

ज्ञान ही सब से उत्तम मित्र है शरीर तो प्रत्यक्ष ज़ुदा है अहिंसा ही सब धर्मों में उत्तम धर्म है और स्त्री ही परम बुढ़ापा है॥

३

इस संसार-वनमें चारों गतियों में भ्रमण करने से, हे जीव ! तैंने कोई भी ऐसा प्रदेश नहीं छोड़ा है जहां जन्म मरण धारण न किया हो अगर तुझे संसार से वैराग्य उत्पन्न हुआ है तो पहिले हिंसा के कार्य्यों को छोड़।

## सागार धर्मामृत ।

४

जिस प्रकार तुम्हें अपनी जान प्यारी है उसी तरह सब जीवों को अपनी २ जान प्यारी है इस लिए मनुष्यों को अपने आत्मा की तरह सब जीवों पर दया करनी चाहिये ।

५

भो भव्य जीवो ! धर्म का मुख्य सार सुनो और सुन कर उसे धारण करो अर्थात् उस के माफिक चलो वह धर्म का मुख्य सार यही है कि अपने आत्मा के प्रतिकूल जो दुख आदि हैं उन्हें किसी दूसरे जीव को मत होने दो अर्थात् किसी को दुख मत दो सब पर दया करो ।

६

जिन की कोई जीविका नहीं है तथा जो रोग शोक आदि से दुखी है ऐसे जीवों पर दया कर उन का दुख दूर करना चाहिये और कीड़े चिउंटी आदि छोटे छोटे जीवों को भी सदा अपने समान देखना चाहिए ।



# जीवरक्षादर्पण का शुद्धाशुद्धि पत्र

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठ | पंक्तिः |
|---|---|---|---|
| प्रेत्याग्नि | प्रेत्याभिः | ३ | १४ |
| यविभालभन्त | यामत्रिमालभन्त | ३ | २१ |
| मेधाहैते | मेध्याहैते | ४ | १ |
| मेघौ | मेध्यौ | ४ | २ |
| गौरत्नं | गौरश्वं | ४ | ६ |
| ( अतिथियज्ञ ) | ( अतिथियज्ञः ) | ४ | ७ |
| श्रुतिकृत | श्रुतिकृतेः | ५ | १५ |
| जीवच | जीवेश्च | ६ | २ |
| भगवान्नाह | भगवानाह | ६ | ३ |
| सुरापानै | सुरापैश्च | ६ | १८ |
| मूर्खैश्चाक्षरवर्जितैः | मूर्खैशास्त्रविवर्जितैः | ६ | १८ |
| हिंसास्तेयान्यथा० | यह नीचे लिखे वाग्भट का प्रथम श्लोक २१ का है २२ का नीचे है। | ७ | ४ |
| विकर्मणि | सुकर्मणि | ८ | ५ |
| मुनिमांस | मुनिर्मांस | ८ | ११ |
| कल्पते | कल्प्यते | ८ | २३ |
| वर्ण धर्मतो | वर्णधर्मतो | ९ | १६ |
| गोता | गीता | ११ | ७ |
| भूतेष्वलोल्यत्वं | भूतेष्वलोलुप्त्वं | ११ | ११ |
| वर्णिताः | वर्णिता | १२ | १८ |
| किंचित्कंचन | किंचित्कथंचन | १३ | २ |
| यज्ञिया | याज्ञिया | १३ | १८ |
| मूल | मूलं | १४ | २५ |
| नित्यमात्मनो विपये | नित्यंयथात्मनोयोगे | १५ | १८ |
| पृथिव्या मप्यहपार्थ | पृथिव्यामहंपार्थ | १५ | २५ |
| मासः | मांसं | १७ | ९ |

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| स्खलितः | स्खलितं | १८ | १० |
| प्रियतरः | प्रियतरं | १८ | १५ |
| मरणः | मरणं | १८ | १६ |
| नामवान् | नात्मवान् | १८ | २१ |
| भूतैरतै | भूतैस्तै | १६ | २५ |
| दद्यादन्न | दद्यान्न | १६ | ४ |
| नित्य | नित्यं | १६ | १५ |
| विश्वगाश्वेन | विश्वगश्वेन | १६ | २४ |
| माधात्रा | मान्धात्रा | २० | २ |
| रैवते, रन्तिदेवेन | रैवतरन्ति देवाभ्यां | २० | ४ |
| परं फलम् | परंफलम् | २० | २० |
| अभय | अभयं | २१ | ६ |
| कार्तिमान्नरः | कीर्तिमान्नरः | २१ | १० |
| लक्षणं धर्मं | लक्षणोधर्मः | २२ | ३ |
| अभक्ष्य मेतदितिवै | अभक्षणीयमेतद्वै | २२ | ११ |
| ख्यादकार्थ | खादकार्थं | २२ | १२ |
| वैवायुः | वैवायुः | २२ | १३ |
| भतिमात्मनः | भूतिमात्मनः | २२ | १४ |
| मित्येपंत्रिविधोवधः | मित्येपंस्त्रिविधोवधः | २२ | १६ |
| विष्णुपुराण | विष्णुपुराणः | २२ | २० |
| पच्यते | पच्यन्ते | २२ | २२ |
| दृष्टा | दृष्ट्वा | २३ | २ |
| शुक्रेवसंति | शुक्रे च वसति | २३ | १६ |
| तेषां प्रादौ | तेषामादौ | २३ | २० |
| स्वर्गार्थं | स्वर्गार्थं | २४ | १ |
| तदलं | तदलं | २४ | २ |
| युक्तिसह | युक्तिसहं | २४ | ३ |
| हिंसा | हिंसा | २४ | ८ |
| नोदनेयं | नोदतेयं | २४ | १५ |

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठ | पङ्क्ति |
|---|---|---|---|
| त्वमुंद्विजं | त्वमुंद्विजं | २४ | २० |
| सत्तं पत | संतं पत | २५ | १७ |
| कर्तव्य | कर्तव्यं | २६ | ७ |
| स्वर्गमानिनः | स्वर्गगामिनः | २७ | ३ |
| गोप्रदान | गोप्रदानम् | २७ | ८ |
| शास्त्रः | शास्त्रम् | २७ | १२ |
| धर्मःतस्मा | धर्मस्तस्मात् | २७ | १५ |
| यच्छास्त्रः | यच्छास्त्रं | २७ | १८ |
| माँपनिकरा | मांसनिकरा | २७ | २१ |
| मारोग्यं | मारोग्यं | २८ | ८ |
| वान्या | वात्या | २८ | २३ |
| जीनितं | जीवितं | २९ | ६ |
| वधः | वधः | २९ | १२ |
| कृपि | कृमि | २९ | १६ |
| नाह | नाहं | २९ | १७ |
| द्रष्टं | द्रष्टुं | २९ | १७ |
| नियुक्ति | निर्युक्ति | २९ | २१ |
| नेत्यभेदं निशाभयम् | नेत्थंभेदं निशामय | ३० | १ |
| यायते | घात्यते | ३० | १० |
| स्त्रपुण्टिचिन्नास्मिन्निह | स्वपुण्यथंतस्मिन्निह | ३० | १४ |
| श्चास्थि | श्चाद्विणा | ३० | १६ |
| स्तर्ध्वारित्रेण | स्तत्त्वरित्रेण | ३० | १९ |
| ह्मर्पीति | ह्मप्रमीति | ३० | २१ |
| भ्यग्पते | भ्यङ्ग्यते | ३१ | २ |
| शीतता, | शीतता— | ३१ | ४ |
| प्येहंनिजं | प्येकंनिजं | ३ | २१ |
| भेत्तु | भेत्तुम् | ३३ | ४ |
| शास्त्रणि | शास्त्राणि | ३३ | १९ |
| पाप | पापम् | ३४ | १ |

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| गतु | गन्तुम् | ३५ | २ |
| कित्वहिं सैत्र | कित्वहिंसैत्र | ३५ | ४ |
| हयात् | हन्यात् | ३५ | ७ |
| किंनतसःतपः | किंनतप्त तपः | ३५ | १० |
| किंनदत्तः | किंनदत्तम् | ३५ | १० |
| जलनिधिःवेधा | जलनिधिर्वेधाः | ३६ | ३ |
| गन्धोप | गन्धापि | ३६ | ४ |
| प्रागार | साकार | ३६ | १२ |
| सथमाध्याय | प्रथमोध्यायः | ३६ | १२ |
| काञ्जज | कोमल | ३८ | २४ |
| यहा | यहाँ | ३९ | १२ |
| प्राणिपों | प्राणियों | ३९ | १८ |
| दाही | दोही | ३९ | २२ |
| फरु कर | फेंककर | ४० | ७ |
| भी कहते हैं तीर्थना हैं | भी तीर्थ कहा है | ४० | २४ |
| मद्यमान | मद्यपान | ४१ | २ |
| ग्रस्व | ग्रस्त | ४१ | १४ |
| रघुवश | रघुवंश | ४१ | १६ |
| कृ ।। | कृपा | ४१ | २४ |
| आहसा | अहिंसा | ४२ | १४ |
| द्वप | द्वेष | ४३ | ६ |
| जापुस्य | जो पुण्य | ४३ | १३ |
| कूरता | क्रूरता | ४३ | २२ |
| शत्र | शत्रु | ४३ | २५ |
| कुछ छीनता है | न कुछ चुराता है | ४४ | १ |
| यवदि | यवादि | ४४ | १८ |
| सिद्ध | सिद्ध | ४४ | १८ |
| हिसा | हिंसा | ४५ | ९ |
| लेन | लेने | ४५ | २३ |

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठं | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| त्यागन | त्याग | ४७ | ११ |
| थोडा | थोड़ी | ४८ | ३ |
| वहंगा | कहूंगा | ४८ | ११ |
| राहत | रहित | ४९ | ८ |
| हिसा | हिंसा | ४९ | २२ |
| वौखों | कौरवों | ५३ | २३ |
| अहिसा | अहिंसा | ५४ | २ |
| त्रिमुक्त | विमुक्त | ५४ | ९ |
| कोई भीं नहां | भी नहीं | ५४ | १४ |
| परन्तु तथापि | तथापि | ५४ | १८ |
| करनां | करना | ५४ | २२ |
| खातेह | खाते हैं | ५५ | १ |
| नहां | नहीं | ५५ | ८ |
| भपभात | भयभीत | ५५ | २३ |
| सुवर्णवा | सुवर्ण का | ५६ | १ |
| आयु | आयुनाथ | ५६ | ५ |
| वहज | वहथ | ५६ | ७ |
| वलुप | कलूप | ५६ | |
| अलव | अलर्क | ५६ | १४ |
| ऐसा | इसीसे | ५६ | २१ |
| और निश्चय मुनि हैं | × | ५७ | ४ |
| वषंवो | वर्षहि | | |
| सरस्वत | सरस्वती | ५९ | १४ |
| दुसरा | दूसरों | ५९ | २३ |
| पशुआ | पशुओं | ६० | १४ |
| इन्द्रियें का | इन्द्रियों को | ६१ | ४ |
| सुना | सुनो | ६१ | १३ |
| मनसभी | मन भी | ६२ | १६ |
| ब्राह्मणों के | ब्राह्मणी के | ६२ | १९ |

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| नहा | नहीं | ६२ | १६ |
| शत्र | शत्रु | ६३ | ११ |
| से हो | से ही | ६३ | १४ |
| अहिंसा हो | अहिंसा ही | ६३ | १६ |
| कहायगा | कहायेगा | ६४ | १ |
| शास्त्रा | शास्त्रों | ६५ | ३ |
| सूय्य | सूर्य्य | ६५ | २२ |
| वाली | वाला | ६६ | १७ |
| सकती | सकता | ६६ | २० |
| क्यांकि | क्योंकि | ७० | २२ |
| हा | हों | ७३ | १३ |
| टोला | तोला | ७४ | २ |
| तेने | तूने | ७५ | १८ |
| छाड़ | छोड़ | ७५ | २१ |

# जैन इतिहास उर्दू ।

**मूल्य १) पृ० २७०**

स्वर्गीय पण्डित प्रभुदयाल तहसीलदार रचित ।

सब से पहली उर्दू भाषा में जैन धर्म की मुकम्मिल हिस्ट्री, जिसमें जैनाचार्यों की पट्टावली, तथा हनुमान जी का जीवन चरित्र, और श्रवण बेलगुल, ज़िला हसन, रियासत मैसूर के गोमट स्वामी का पूर्ण वृत्तान्त पहाड़ के शिला लेखों के पूर्ण अनुवाद सहित ।

## जीवन चरित्र हनुमान जी अंग्रेज़ी

**विरचित पं० प्रभूदयाल तहसीलदार (क़ीमत ≈))**

नोट—जैन इतिहास, और जीवन चरित्र हनुमानजी की आधी क़ीमत और जीवरक्षा दर्पण व आयनै हमदर्दी का समग्र लाभ जैन अनाथालय देहली को दिया जावेगा, डाक ख़र्च ख़रीदने वाले को देना होगा ।

**चारों पुस्तकों के ग्राहकों के लिये डाकख़र्च माफ़**

मिलने का पता—

**पारसदास ख़ज़ाञ्ची,**

कूँचा सुखानन्द–देहली

# विज्ञापन

## आयनै हमदर्दी उर्दू

मूल्य ।||)

---

**इस पुस्तक को अल्पज्ञ संग्रह कर्त्ता ने तीन भागों में विभक्त किया है।**

इस के प्रथम भाग व उसके क्रोड़ पत्र में हिंसा से सहानुभूति, और निर्दयता, मांस भक्षण, चित्त दुखाना, कष्ट देना, इत्यादि विषयों के सम्बन्ध में धर्म के नेताओं व अनेक विद्वानों व हाकिमों व कवियों इत्यादि के गद्य पद्य रूप में प्रगट किये हुवे सत्य विचारों का संग्रह किया गया है।

इस के दूसरे भाग में ५० पचास के लगभग हिन्दू व जैन प्रामाणिक ग्रंथों द्वारा प्रसिद्ध २ सवा तीन सौ श्लोकों का अर्थात् जीव रक्षा दर्पण के कुल श्लोकों का उर्दू अनुवाद है।

इस के तृतीय भाग व उसके क्रोड़ पत्र में मांस भक्षण के विषय में सुयोग्य डाक्टरों के विचार तथा तर्क वितर्क द्वारा मांस भक्षण निषेध करने वाला एक सिद्धि पूर्ण संग्रह है।

---